ॐ

# आत्मसाक्षात्कार की कसौटी

अर्थात्

## मियारुल मुक़ाशफ़ा का

### हिन्दी अनुवाद

जिसमें छान्दोग्योपनिषद के छठे प्रपाठक की व्याख्या
सहित लेखक की संक्षिप्त जीवनी भी दी गई है।

लेखक

श्री बाबा नगीनासिंह वेदी आत्मदर्शी

१९४७

दूसरी आवृत्ति
२०००

मूल्य १)

प्रकाशक
श्रीरामतीर्थ पब्लिकेशन लीग,
लखनऊ



मुद्रक
बैजराम वर्मा, एडवोकेट,
रिसीवर
शुक्ला प्रिंटिंग प्रेस
लखनऊ



पाठक वृन्द !

इस अमूल्य पुस्तक की दूसरी आवृत्ति लीग को ऐसी समय पर प्रकाशित करना पड़ी जब क़ागज़ का बड़ा अभाव है और छपाई का रेट भी बहुत ज्यादा बढ़ाहुवा है।

अस्तु लीग को विवशहोकर एकही संस्करण निकालना पड़ा और मूल्य ॥) रखना पड़ा।

जैसा पहली बार कहा गया था। आत्मदर्शीजी कीतीसरी पुस्तक रिसाला अजायबुलइल्म भी छापकर आपकी सेवा में भेंट होचुकी है।

अब चौथी पुस्तक जगजीवनप्रज्ञा भी छपने का प्रबन्ध कियाजा रहा है।

मई १९४७

रामेश्वरसहाय सिंह
मंत्री

# श्रीरामतीर्थ पब्लिकेशन लीग

स्थापित १६१६

## उद्देश्य

[ १ ] विशेषत ब्रह्मलीन श्रीस्वामी रामतीर्थजी के लेखों, व्याख्यानों तथा जीवन चरित्र को और

[ २ ] सामान्यत उनके उपदेशों के अनुकूल अन्य ग्रन्थों को भिन्न-भिन्न भाषाओं में उत्तम शैली और मनोहर रूप में विषयों की विशुद्धता और मौलिकता की सरक्षा करते हुए प्रकाशित करना और उन्हें यथासम्भव सस्ते मूल्य पर बेंचना।

## नियम

श्रीस्वामीरामतीर्थजी के उपदेशों के अनुयायी और उनसे सहानुभूति रखनेवाले सज्जन इस लीग के सरक्षक, सदस्य और ससर्गी के रूप से सभासद होंगे।

१०००) रु० एकबारगी अथवा अधिक से अधिक दस किश्तों में दान देनेवाले सज्जन पूरी रक़म जमा कर देने पर लीग के सरक्षक हो सकेंगे।

२००) रु० एकबारगी अथवा अधिक से अधिक आठ किश्तों में दान देनेवाले सज्जन पूरी रकम अदा कर देने पर लीग के सदस्य हो सकेंगे।

२५) रु० एकबारगी अथवा अधिक से अधिक पाँच किश्तों में दान देनेवाले सज्जन इस लीग के ससर्गी हो सकेंगे।

उक्त सभासदों को लीग उनके दान की रकम पर वार्षिक ५) रु० प्रति सैकडा के हिसाब से लीग की प्रकाशित पुस्तकें बिना मूल्य पाने का आजीवन अधिकार देती है।

पूरी नियमावली मँगाकर देखिये।

# निवेदन

ईश्वर की अपार कृपा से आज हम इस योग्य हुए कि उर्दू भाषा की पुस्तक मियारुल-मुकाशफा का हिन्दी भाषा-अनुवाद आपकी सेवा में उपस्थित कर सके। यह पुस्तक भी इससे पूर्व प्रकाशित पुस्तक 'श्रीवेदानुवचन' के समान परम उपयोगी और लाभदायक है। ब्रह्मलीन परमहंस स्वामी रामतीर्थजी महाराज को उक्त श्रीवेदानुवचन के समान यह पुस्तक भी अति प्यारी थी और उनके आत्मसाक्षात्कार में सहायक हुई थी। इसके भी लेखक श्रीबाबा नगीनासिंह वेदी आत्मदर्शी हैं। इस पुस्तक में छान्दोग्योपनिषद् के छठे प्रपाठक का अनुवाद सहित सविस्तार व्याख्या के है। इस प्रपाठक के अध्ययन से जिस प्रकार बाबा साहब को आत्मसाक्षात्कार हुआ, वह उन्होंने अपनी जीवनी में, जो इस पुस्तक की भूमिका में दी गई है, लिख डाला है।

यह परम उपयोगी अनुवाद, अति क्लिष्ट उर्दू भाषा में होने से साधारण उर्दू वेताओं के लिए समझने में कठिन ही नहीं किन्तु असम्भव सा है। ऐसी दशा में हिन्दी भाषा के पाठक तो समझ ही क्या सकते थे। इसलिये कई वर्षों से विचार हो रहा था कि इस उर्दू-अनुवाद को सरल हिन्दी भाषा में करके ग्रन्थ को सर्वोपयोगी बनाया जाय जिससे प्राणिमात्र, जो हिन्दी भाषा को लिख-पढ सकते हैं, इस के द्वारा ब्रह्मज्ञान रूपी अमृत को सुगमता से पान कर सकें, और अमर पद को सहज ही प्राप्त हो सकें।

हमें अवश्य शोक है कि परिश्रम करने पर भी हम इस कार्य की पूर्ति में वैसे सफल नहीं हुए जैसा कि हम चाहते थे। पर न होने से कुछ होना प्रायः उत्तम होता है। अमृत का एक बूंद भी आदरणीय है, इसलिये आशा है कि हिन्दी के पाठक-

गए उन त्रुटियों को, कि जो उनकी दृष्टि में पड़ें, ध्यान में
लायेंगे, बल्कि पुस्तक क सार को ग्रहण करके इससे भर
लाभ उठायगे।

हमको विश्वास है कि यदि हिन्दी के पाठकों ने पुस
को अपनाकर हमारा साहस बढ़ाया, तो शीघ्र ही दू
आवृत्ति में हम अवश्य इसको आपकी सेवा में इससे
अधिक उत्तम रूप मे भेट कर सकेंगे।

इस अति कठिन कार्य का भार श्रीमान् नारायण स्व
जी ने ही उठाया है। इन्होंने ही इस हिन्दी अनुवाद
सशोधन करक इसे यह रूप दिया है। उनकी सहायता
विना हमें इन गूढ विषयों को ऐसी सरल और समझने यो
भाषा में देखना अति दुर्लभ था। यदि इसी प्रकार उनकी स
यता बनी रही और पब्लिक के अन्य कार्यों से उनको अवक
मिलता रहा, तो हमें आशा है कि इन्ही लेखक ( बाबा नगीन
सिंह ) की तीसरी पुस्तक ( रिसाला अजायबुल-इल्म )
हिन्दी अनुवाद भी शीघ्र ही हम जनता के हाथ तक पहुँचा सकेंगे

अन्त में परब्रह्म परमात्मा से प्रार्थना है कि जो भी को
प्रेम और श्रद्धा से इस पुस्तक का पाठ वा अध्ययन करे, उ
ब्रह्म साक्षात्कार का फल प्रदान हो। तथास्तु।

निवेदक—

लखनऊ मन्त्री

मार्च १९७७ श्रीरामतीर्थ पब्लिकेशन लीग



# भूमिका

(१) जान लो कि इस मियारुल मुकाशफा (आत्मसाक्षात्कार की कसौटी) के प्रथम भाग में सामवेद के छान्दोग्योपनिषद् का खुलासा (संक्षेप) किया जाता है। जिस प्रकार आँख से दिखाई देने वाले पदार्थों के देखने का उत्तम यंत्र आँख है, उसी प्रकार वेद का उपनिषद् भाग आत्म-साक्षात्कार का उत्तम साधन है। जैसे दृश्य पदार्थ बिना आँखों के दिखाई नहीं देता, उसी प्रकार बिना उपनिषद्-भाग की सहायता के दर्शन या आत्मसाक्षात्कार भी नहीं होता। यही कारण है कि श्रुति भगवती आत्मसाक्षात्कार के लिये उपनिषद् को ही प्रामाण्य निश्चित करती है। "तत्त्वौपनिषद ब्रह्म पृच्छामि" अर्थात् "मैं उस ब्रह्म को पूछता हूँ जो केवल उपनिषदों के द्वारा ही ज्ञात होता है। बिना उपनिषदों की सहायता के वह किसी भी हेतु से ज्ञात नहीं होता। इससे ज्ञात हुआ कि उपनिषद् ब्रह्मसाक्षात्कार के लिये वास्तव में नेत्र के स्थान पर है।

(२) यह मियारुल मुकाशफा (आत्मसाक्षात्कार की कसौटी) ग्रन्थ उपनिषद्-भाग का शुद्ध अनुवाद है, इसलिये भाषा जानने वालों के लिये ब्रह्म दर्शन का उत्तम साधन है। यह स्पष्ट है कि यदि हमारे नेत्र ठीक हों, तो वे दृश्य पदार्थों का स्वरूप यथावत् दिखा सकते हैं, और यदि नेत्र ठीक न हों तो उल्लू की भाँति सूर्य में भी अन्धकार ही दिखाते हैं। इससे पहले कुछ लोगों ने जो उपनिषदों का अनुवाद किया है, वह शुद्ध

नहीं है, इसलिये वह अनुवाद उनके उलूक-नयनों के समान है, और यह अनुवाद बहुत शुद्धता से किया गया है, इसलिये यह ठीक नेत्रों के समान है। जो पाठकगण इसका पारायण वा दत्त चित्त से अध्ययन करेंगे, एक वार अवश्य उन्हें आत्म ज्योति दिखाई देगी।

استغراق تام از جهت سامع است قوت سمع از متکلم مجو

अर्थात् किसी तत्त्व में पूर्ण लीनता तो श्रोता के निज प्रयत्न पर निभर है, वक्ता से सुनने की शक्ति मत ढूँढ।

( ३ ) यदि किसी व्यक्ति को इस अनुवाद के अध्ययन से भी आत्म-साक्षात्कार न हो, तो इस अनुवाद का दोष नहीं किन्तु श्रोता के अन्त करण का दोष समझना चाहिए, क्योंकि बहुधा नेत्र अच्छे भले होते हैं, किन्तु रात्रि के अन्धकार के कारण रस्सी में साँप दिखाई देता है, वैसे ही यदि श्रोता के अन्त करण पर पापों का अन्धकारमय आवरण है, तो फिर शुद्ध अनुवाद भी क्या कर सकता है, वरन् उसके लिये तो वेद का वह भाग, जिसे कर्मकाण्ड कहते हैं, मोरचा छुड़ाने का अर्थात् अन्त करणरूपी दर्पण को शुद्ध करने का यन्त्र है।

इस लिये जिज्ञासु को चाहिए कि पहले वेद के कर्मकाण्ड भाग से जप तप आदि कर्म और उपासना द्वारा अन्त करण को भलीभाँति शुद्ध और एकाग्र कर ले। जब अन्त करण शुद्ध और एकाग्र हो जाय, तो वेद के ज्ञानकाँड अर्थात् उपनिषद् भाग का अध्ययन करे जिसका कि यह शुद्ध अनुवाद किया गर है, और जो आत्म साक्षात्कार कराने के यन्त्र के समान है।

( ४ ) जिस व्यक्ति को इस ग्रन्थ के द्वारा आत्म-साक्षात्कार हो, उसको साहस न त्यागना चाहिए, वरन उसको वेद और शा के अनुसार कर्म और उपासना करना चाहिए और इस ग्रन्थ व

सदैव देखते रहना चाहिए। यदि ईश्वर की कृपा हुई, तो इससे आत्मसाक्षात्कार अवश्य होगा। क्योंकि साधक का प्रथम पग तपश्चर्या और इन्द्रिय दमन है, उसके बाद ज्ञान। इसीलिये वेदान्त शास्त्र ने ज्ञान का अधिकारी शम-दम आदि साधनों से सम्पन्न व्यक्ति को लिखा है।

( ५ ) यह भ्रम न करना चाहिए कि इस कलियुग में वैदिक धर्मकाण्ड का पूरा पूरा पालन नहीं हो सकता, इसलिये इस ग्रन्थ के अध्ययन का कोई अधिकारी नहीं। इस भ्रम का कारण पुरुषार्थ-हीनता है। कर्मों से केवल अन्तर की मलिनता दूर होती है और बुद्धि निर्मल हो जाती है। जो व्यक्ति साधन सम्पन्न है अर्थात् विवेकी और सदाचारी है, और जिसकी बुद्धि निर्मल तथा सौम्य है, वह वास्तव में जन्म-जन्मान्तर में धर्म और उपासना को पूर्ण रूप से कर चुका है। यदि उसने ऐसा न किया होता, तो इस जन्म में सौम्य स्वभाव, करुणा और आत्मतत्व की प्रबल जिज्ञासा को किस प्रकार प्राप्त करता। इस युक्ति से सिद्ध होता है कि जन्म जन्मान्तर में वह कर्म काण्ड और उपासना काण्ड की अवस्था को पार कर चुका है, जिसके फल में उसे सौम्यता, विवेक और जिज्ञासा आदि प्राप्त हुई हैं। उसको अब इस जन्म में केवल इस ग्रन्थ के अध्ययन मात्र की आवश्यकता है, उसका अज्ञान का आवरण इसी जन्म में उड़ जायगा और वह मुक्त हो जायगा।

( ६ ) वेदशास्त्र का सिद्धान्त यह है कि यद्यपि अन्तर्मलीनता और इन्द्रियों की दुष्टता या प्रबलता ब्रह्मज्ञान में बाधक है, किन्तु जिस व्यक्ति को पूर्व जन्मकृत पुण्य के द्वारा विवेक, वैराग्य, षट् सम्पत्ति और मुमुक्षुत्व प्राप्त हैं, ऐसा साधन सम्पन्न पुरुष वेदान्त शास्त्र के श्रवण से आत्म साक्षात्कार कर सकता है। और उसमें अनादि अज्ञानकृत आवरण उसी प्रकार से है जैसा कि

पानी मे आग का जलना यद्यपि कठिन है, तो भी कपूर के द्वारा पानी में आग जलती है। अत उत्कट जिज्ञासा आत्म साक्षात्कार के लिये विना तपश्चर्या के भी कपूर के सदृश है। इसी कारण कुछ तत्त्ववेताओं ने उत्कट जिज्ञासा के विषयमें लिखा है—

العشق نارا يحرق ماسوى الله

अर्थात् इश्क ( उत्कट जिज्ञासा ) एक ऐसी अग्नि है जो अनात्म भाव को जिज्ञासु के अन्त करण से जला देती है। इश्क को सस्कृत में वैराग्य बोला करते हैं। वैराग्य का तत्त्व यही है कि शरीर, इन्द्रिय, और लोक-परलोक के भोगों से उपराम हो जाय, एक मात्र आत्म साक्षात्कार की अभिलाषा हो। देखो ईश्वर के स्मरण मात्र से जन्म जन्मान्तर के पाप दूर हो जाते हैं, ऐसा पुराण और स्मृतियाँ पुकारती हैं। जब उसके दर्शन की तीव्र लगन उत्पन्न हो, और उसके साक्षात्कार के आनन्द की जिज्ञासा फड़क जावे, तो समस्त पाप ताप और अन्तर्मलीनता बारूद की तरह उड जाते हैं। इसलिये आत्मानुभाव के अभिलाषी को इस भ्रम में नहीं रहना चाहिए कि मैं ज्ञान का अधिकारी या इस जैसी पुस्तक का अधिकारी नहीं हूँ, अपितु इसको अपना मुख्य कर्तव्य समझकर सदैव इसका अध्ययन करते रहना चाहिए।

( ७ ) इस बात पर इस कलियुग में स्वम अनुवादक की ही साक्षी पर्याप्त है। क्योंकि अनुवादक ने इस जन्म में कुछ तपश्चर्या नहीं की, किन्तु जन्म के आरम्भ ही से उस में आत्म-साक्षात्कार की जिज्ञासा प्रबल थी। इसी कारण आयु के पूर्व भाग में प्राय भिन्न भिन्न धर्मों की छानबीन और खोज होती रही। किन्तु जब उनमें झगडा ही देखा, कुछ प्रत्यक्ष फल प्राप्त न हुआ, तो सूफी—सम्प्रदाय के अरबी भाषा के अद्वैतमत के ग्रन्थ देखने लगा। वहाँ भी प्रयोजन सिद्ध न हुआ। इस

अवसर पर जो मुसलमानी साधु फ़क़ीर मिले उनमें सिवाय भंग और चरस के नशे के और कोई नशा न पाया। फिर संस्कृत भाषा सीखी और स्वामी अमरदासजी महाराज परमहंस फगवाड़ा से वेदान्त-शास्त्र के प्रकरण ग्रन्थ शास्त्र नियमानुसार अध्ययन किये। अलबत्ता इन महात्मा की कृपा से इतना विश्वास और निश्चय ज़रूर हुआ कि इस शास्त्र के अतिरिक्त ज्ञान प्राप्त करने का और कोई साधन नहीं है। उन्होंने मुझमें उत्कट जिज्ञासा देखकर वर भी दिया कि "यदि तुम इसी प्रकार से शास्त्र का विचार और अध्ययन करते रहे, तो आत्म साक्षात्कार तुम्हें अवश्य लाभ होगा।" किन्तु शोक है कि कुछ काल के पश्चात् उनका देहान्त होगया।

(८) फिर तो युवावस्था में प्रायः जीविका की चिन्ता हो जाती है। इसलिये महाराज कपूर्थला के यहाँ मुलाज़िम हो गया। किन्तु ईश्वर की कृपा से मुझे श्रद्धास्पद पूज्यवर श्रीमान् दीवान रामजस महोदय सितारे हिंद की सेवा प्राप्त हुई, कि जो स्वयम् इसी अनुराग में अनुरक्त थे। उनकी सेवा में प्रायः महात्मा परमहंसों की भेंट होती थी, उनसे बहुधा इस विद्या के सूक्ष्म और गुप्त रहस्यों का ज्ञान हुआ, बल्कि दीवान महोदय के पुस्तकालय से जिस ग्रन्थ को पढ़ने का महात्मा लोग उपदेश करते, वह मुफ्त मिल जाया करता था, जिसे अवकाश के समय उन्हीं महात्माओं से पढ़ता रहा। किन्तु इस विद्या के सिद्धान्त उसी तरह प्राप्त हुए जैसा कि तोता भी मनुष्य की बोली सीख लेता है, परन्तु आत्म साक्षात्कार न हुआ।

(९) फिर सौभाग्य से श्रीयुत दीवान महोदय काशीजी और गयाजी तीर्थों की यात्रार्थ गये और अनुवादक को भी अपने साथ ले गये। इस तीर्थयात्रा में अन्तःकरण सुकोमल हो

गया और ईश्वर की कृपा से देवताओं के दर्शन के साथ-साथ उच्चकोटि के ज्ञानवान् परमहंसों के दर्शन भी प्राप्त हुए । किन्तु जिस आत्मदर्शी से मिलता, वह आश्चर्य करता कि ऐसी उत्कट जिज्ञासा, शुद्ध विचार, और ज्ञान पिपासा के होते हुए भी क्या कारण है कि अब तक आत्म-साक्षात्कार नहीं हुआ। अन्त में यही तय पाया कि 'कोई कठिन भावी प्रतिबन्धक है जो टूटता नहीं, इसी तरह इस शास्त्र और ज्ञानियों के सतसंग में लगे रहना चाहिए । महात्माओं के सतसंग के प्रसाद से जब भावी प्रतिबन्धक टूट जायगा, तत्काल साक्षात्कार हो जायगा।' प्राय ऐसे महात्माओं से वरदान भी माँगता और वह मेरे लिये दत्त चित्त से आशीर्वाद भी देते थे। किन्तु श्रीकाशीजी में पूज्यवर दीवान साहिब संग्रहणी रोग में ग्रस्त हो गए, इसलिये कुछ समय तक श्री काशीजी में ही निवास रहा । अनुवादक तो जब अवसर पाता, निकल जाता और परमहंसों का सतसंग करता । अन्त में एक परमहंस ज्योतिजी से भेंट हुई, जो आत्मदर्शी थे । उन्होंने कहा कि जब तुम उपनिषद्भाग का भली भाँति अध्ययन और मनन करोगे, तभी प्रतिबन्धक दूर होगा और आत्म साक्षात्कार होगा, क्योंकि हमको भी प्रकरण ग्रंथों से साक्षात्कार नहीं हुआ था, उपनिषद् भाग के बार-बार विचार करने से ही साक्षात्कार हुआ है। इसी समय पण्डित कृष्णचन्द्र पंजाबी से कुछ-कुछ प्रकरण ग्रन्थ भी अध्ययन किए ।

(१०) एक बार अमीर काबुल के शुभागमन पर अम्बाला नगर में जो जल्सा हुआ, उसमें सरकारी लश्कर के साथ श्री गंगाजी जाना हुआ, क्योंकि दरबार के पश्चात् श्रीमान् गवर्नर जनरल बहादुर शेर का शिकार करने के लिये गये थे और हमारी सरकार को शेर के शिकार से प्रेम था, इसलिये

वहाँ जाना हुआ। मैं प्राय महात्माओं के दर्शन से अन्त करण को निर्मल करता था, सयोग वश महामान्य दीवान साहिब श्रीस्वामी चेतनदेव जी महाराज की सेवा मे, कि जो उच्चकोटि के ज्ञानी और आत्मदर्शी थे, पधारे। महामान्य दीवानजी इस विषय में मेरे सहयोगी थे, इस कारण ऐसे विषय में मुझे अपने साथ ले जाया करते थे। सयोग से मैं उस समय उपस्थित नहीं था, इसलिये आपने एक सेवक को आज्ञा दी कि जहाँ हों ढूंढकर ले आओ, हम उनकी प्रतीक्षा मार्ग में श्रीगगाजी के किनारे करेंगे, और प्रशसा यह कि जब तक अनुवादक नहीं गया, श्रीमान बराबर प्रतीक्षा करते रहे। जब मैं पहुँचा तो आप जहाँ स्वामीजी महाराज की कुटिया थी, पधारे। अभिवादन और पूजन एवम् प्रसाद-वितरण के पश्चात् स्वामीजी महाराज ने आत्म-साक्षात्कार के सम्बन्ध में कुछ उपदेश दिया। महामान्य दीवानजी महोदय ने मेरी ओर सकेत करके निवेदन किया कि यह लडका मुझ से अधिक वेदान्त शास्त्र पढा हुआ है, मुझको सस्कृत शब्दों का विशेष परिचय नहीं है। इस पर स्वामीजी महाराज ने मेरी ओर मुख करके इस विद्या से सबन्ध रखने वाले कई सूक्ष्म विषयों को परीक्षार्थ मुझ से पूछा। मैंने इस शास्त्र को तोते की भाँति पढा था, उन प्रश्नों का ठीक उत्तर दिया। स्वामीजी महाराज ने कहा—यह युवक अच्छा है और बहुत अच्छी समझ रखता है, क्योंकि इस प्रकार के सूक्ष्मतत्त्व प्राय ब्राह्मणों को जो तपस्या करते हैं, नहीं आते। यह काम तो शुद्ध बुद्धि का है।

( ११ ) मैंने उस समय रोकर निवेदन किया कि यद्यपि मैने इस विद्या को सीखा है और इस विद्या की प्रक्रिया भली भाँति ज्ञात की है, किन्तु मुझको आत्मा का साक्षात्कार नहीं

हुआ। इस पर स्वामीजी ने बहुत आश्चर्य किया और मुझको कुछ मिनटों तक भली भाँति देखा। थोड़ी देर बाद सोच कर कहा कि तुमको वास्तव में आत्म साक्षात्कार की उत्कट लगन वा जिज्ञासा है। मैंने निवेदन किया—"इसी लगन के कारण इसे स्थान तक पहुँचा हूँ किन्तु ऐसा अभागा हूँ कि अब तक आत्म साक्षात्कार से वञ्चित हूँ।" स्वामीजी ने कहा—"तुमको शास्त्रीय प्रक्रिया भलीभाँति आती है, तुम्हारे जैसे व्यक्ति को हमारे सत्सग से अल्प काल में आत्मसाक्षात्कार हो सकता है, किन्तु दीवान महोदय जो इस शास्त्र की प्रक्रिया से परिचित नहीं हैं दीर्घ काल के सत्सग से प्राप्त कर सकते हैं। यदि एक सप्ताह तक तुम हमारे पास रहो, तो कदाचित् तुम सफल मनोरथ हो जाओ, और दीवान साहिब के लिये कहा कि तुम भली भाँति भक्ति और भजन पाठ करते रहो और वेदान्त शास्त्र आत्मदर्शी पुरुषों से सुना करो। समय पर आत्मदर्शन का सौभाग्य हो जायगा।"

( १२ ) महामान्य दिवान साहिब ने कहा—'कि इस लड़के को आपकी सेवा में छोड़ता हूँ, और मैं आपकी आज्ञा का पालन करता रहूँगा। स्वामीजी महाराज ने कहा"—आप निराश न हों यह लड़का हमको तत्पर प्रतीत होता है। दीपक और बत्ती इसमें विद्यमान है, और अग्नि भी इसके भीतर ही है, हमें केवल उस बत्ती को प्रज्वलित कर देना है। जिस समय इसकी बत्ती जल उठी, यह आपके साथ रहता ही है, यह स्वयम् आपमें दीपक और बत्ती उत्पन्न करके प्रज्वलित कर देगा। श्रीमान दीवानजी महोदय ने अत्यन्त नम्रता पूर्वक प्रणाम किया और धन्यवाद अर्पण करके स्वामीजी महाराज से विदा हुए।

( १३ ) उधर उसी दिन सरकार ने शेर का शिकार कर

लिया और सायकाल का लोट चलने की आज्ञा हुई। लश्कर और श्रीमान् दीवानजी महोदय तो सरकार के साथ अगले दिन कपूर्थला की ओर प्रस्थानित हुए, किन्तु श्रीमान् दीवानजी महोदय ने अपनी प्रतिज्ञानुसार मुझे आज्ञा प्रदान की कि जब तक स्वामीजी महाराज जाने की आज्ञा न दें तुम यहाँ रहो। सवारी, आदमी तथा मेरे खर्च का प्रबन्ध अपने पास से कर दिया, वरन् एक घोडी खिदमतगार के साथ गगाजी पर वायु सेवन के लिये छोड़ दी। यह उस समय की बातें हैं जब कि श्रीमान् दिवान मथुरादास महोदय विलायत से रियासत के हिस्से बाँट की अपील को जीतकर आए थे। और यहीं गगाजी पर लश्कर में सम्मिलित हुए थे। मार्ग में अम्बाला से श्रीमान् दीवानजी महोदय ने मुझको पत्र लिखा कि प्रियवर, जैसा मेरा पुत्र दीवान मथुरादास है, वैसे ही तुम भी पुत्र हो और यह शुभ वर्ष आरम्भ हुआ है कि दीवान मथुरादास विलायत से रियासत का भारी मामला जीतकर आया है, लेकिन जिस काम के लिये तुमको गगाजी पर छोड़ा है, वह उससे बढ़कर भारी मामला है, क्योंकि वह काम नाशमान ससार के सम्बन्ध का है और यह काम परलोक के सम्बन्ध का है जो अविनाशी है, और मैं इस साल शुभ शकुन निकालता हूँ कि शीघ्र तुमको कपूर्थला में विजयी देखूँ, जैसा कि मथुरादास को श्रीगगाजी पर देखा था।

(१४) अनुवादक दो दिन तक श्रीस्वामीजी महाराज की सेवा में उपस्थित रहा, परन्तु रात के समय सरकार की हवेली में आजाता था। स्वामीजी महाराज ने शास्त्रीय प्रक्रिया के अनुसार मेरे अन्तःकरण का सब हाल मालूम कर लिया जिसका परिणाम विवेचना करके ठीक यह तय पाया कि तुमने

इस विद्या को सीखा तो है किन्तु प्रक्रिया के अनुसार लकड़ियाँ हाथ में लेकर आत्मदर्शी से महावाक्य का श्रवण नहीं किया। हाथ में लकड़ियाँ लेने को "समित्पाणि" बोलते हैं। यह वह गुरु-सम्मान या अभिवादन है कि जो जिज्ञासु-जन महावाक्य सुनते समय श्रुति भगवती की आज्ञानुसार करते हैं।

(१५) श्रुति भगवती ने यह आवश्यक नियम बतलाया है, इसलिये तुमको कल ऐसा करना चाहिए। अतः अनुवादक आज्ञानुसार प्रातःकाल वेद के नियमानुसार लकड़ियाँ लेकर उपस्थित हुआ और ब्रह्म साक्षात्कार के लिये प्रार्थना की। स्वामी जी मुझको एक स्वच्छ और शान्त कुटिया में ले गए, जहाँ केवल गंगाजी की शीतल रेणु का ही फर्श था। अनुवादक उसी शीतल बालुका भूमि पर श्रीस्वामीजी महाराज के सन्मुख बैठ गया। श्रीस्वामीजी महाराज ने महावाक्य का उसी प्रकार विधान के अनुसार उपदेश करना आरम्भ किया। जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति अवस्थाओं को पृथक-पृथक करके दिखलाया, किन्तु सुषुप्ति अवस्था में जब अज्ञान और शुद्ध चेतन के भेदकी पहचान तथा विवेक की नौबत पहुँची, और स्वामीजी ने शास्त्रीय नियम के अनुसार अज्ञान पर सकेत किया, तो अज्ञान का आवरण मुझको अवश्य दिखलाई दिया, और मैंने निवेदन किया कि अज्ञान का आवरण मुझे प्रत्यक्ष दिखाई दे रहा है। जब अपनी दृष्टि को मैंने यहाँ तक वर्णन किया, तो स्वामीजी ने कहा—"इस आवरण के बाद देखो, क्या है।" उस समय मुझको कुछ न दिखाई दिया। निवेदन किया कि इसके बाद मुझको कुछ दिखाई नहीं देता। तब स्वामीजी ने भली भाँति जान लिया कि मेरी धारणा उस अज्ञानावस्था से, जिसे संस्कृत भाषा में आनन्दमय कोष कहते हैं और सूक्ष्मानु-

भावों ने "लतीफा सिर्री" लिखा है, कठोर है, उठती नहीं। क
यार शास्त्र विधान से श्रुतियों और युक्तियों का उपदेश कि
जो अज्ञान की धारणा को दूर करती हैं, किन्तु यह धारणा ऐस
कठोर थी कि दूर नहीं हुई, अन्तत सध्या हो गई और स्वामीज
भी जो इस समय तक सूक्ष्म युक्तियों को प्राय वेग से वर्णन
करते रहे और लेखक भी उन सूक्ष्म युक्तियों का अपनी ज्ञानशक्ति
से खण्डन करता था, उस समय तक उनका उपदेश सफल नहीं
हुआ, किन्तु इतना अवश्य हुआ कि मैं मनोमय कोष से निकल
कर आनन्दमय कोष में विचरने लग पड़ा।

( १६ ) अन्त में स्वामीजी ने युक्तियों को त्याग कर यह कहा
कि तुम श्रुति भगवती और हमारे वचनों पर भरोसा करो कि
तुम्हारा इस अन्धकार या अज्ञान में अहभाव है, और आत्मा का
यह विचित्र रहस्य है कि जिसका भाव उसके स्वरूप में होता है
उसी का रग वह ग्रहण करता है। देखो जाग्रत में जब पदार्थों का
तुम अनुभव करते हो, वही आकृति दिखाई देती है, अत आत्मा
उन्हीं के रूप में रग जाता है। वैसा ही सुषुप्ति में यही अज्ञान
होता है, जिसकी पहचान और अनुभव अब तुमको हुई है
और उस समय आत्मा भी अज्ञान का रग ग्रहण करता है और
अज्ञानमय वा अज्ञानसा हो जाता है, इसी कारण मनुष्य घन-
सुषुप्ति में बेखबर हो जाता है और अन्धकार वा अज्ञान भी तुममें
उसी प्रकार आरोपित और लाचार है, जिस प्रकार पदार्थों के
देखते समय जागृति में नाना प्रकार के रूप और दृश्य पदार्थ आरो-
पित और लाचार हैं। और यह उसी कारण से आरोपित है, जिस
कारण से दृश्य पदार्थों की आकृति जागृति में आरोपित और
प्रतिबिम्बित होती हैं। और उनका कारण तेरी ही भावना या
कल्पना होता है, और यहाँ भी तेरी ही भावना या कल्पना से

अज्ञान, अन्धकार तुममें प्रतिबिम्बित है। तुम अज्ञान की कल्पना त्य दो, उसी समय अपना आप ज्योतियों की ज्योति दिखाई देगी

(१७) अनुवादक ने स्वामीजी के इस उपदेश को भ भाँति समझ तो लिया, किन्तु भावना का त्याग उस समय उस समझ में नहीं आता था। निवेदन किया कि इतना तो अव मुझको निश्चय पूर्वक सिद्ध हुआ कि "आत्मदेव की यह अ विभूति है कि जो वस्तु उसमें प्रतिबिम्बित या आरोपित हो है, उसी का रंग वह ग्रहण करता है, और वास्तव में आनन्द कोष में अज्ञान प्रतिबिम्बित या आरोपित है, और उसी अज्ञा के अन्धकार से मैं अन्धकारमय हूँ और निश्चय होता है कि दर्पण की भाँति हूँ और अज्ञानान्धकार में रंगा गया हूँ, किन्तु अज्ञा रहित शुद्ध या पवित्र आत्मा का साक्षात्कार नहीं हुआ कहा—"यह तभी होगा जब आत्मा का अज्ञान दूर होगा प्रार्थना की—"वह किस प्रकार दूर होगा?" कहा—"जब प आत्मा अथवा ज्योतियों की ज्योति स्वरूप आत्मा का साक्षात्क होगा। क्योंकि जिसका अज्ञान होता है, उसीके साक्षात्कार चला जाता है। यही शास्त्र का पूर्ण विधान है।" विनय की "आपका यह कथन घूम फिरकर वही है। क्योंकि आत्मा साक्षात्कार आप अज्ञान-निवृत्ति पर निर्भर बतलाते हैं, अ अज्ञाननिवृत्ति का निर्भर आत्म-साक्षात्कार पर आप बताते हैं। कहा—"तेरा यह उत्तर सत्य है और माननीय है किन्तु मह वाक्य जो शास्त्र विधान से तुमको हम सुना रहे हैं, वह एक प्रभाव रखता है, जिससे अन्तःकरण की वृत्ति अहंब्रह्मास्मि निश्चय के साथ उठती है, और यह निश्चय वास्तव चित्त या अंतःकरण की एक ऐसी वृत्ति है जिसमें आत्म का प्रतिबिम्ब पड़ता है। अतः यह वृत्ति चित्तारूढ होक

मुझ पर दयालु हों और मैं अपने झूठे निश्चयों के मूलोच्छेद
समर्थ न हूँ, और आप कुछ यत्न न बतलाएँ, तो मेरा अ
दुर्भाग्य है।" तब मुस्कराकर बोले—"तुम यदि हमसे
पूछते हो, तो शास्त्र-विधान के अनुसार उसका यत्न 'अह
उपासना' है।"

( १८ ) लेखक को अरबी ग्रन्थों का अध्ययन करने के क
विपरीत भावना अर्थात् उलटापन अधिक कठोर था, क्य
उनकी पुस्तकों में "अनलहक" अर्थात् अहं ब्रह्मास्मि के अर्थ
खुदाई दावा और कुफ्र के शब्द से घृणा उत्पादक कर दिया
था, और अहंग्रह उपासना में अनजाने इसी पर विश्वास क
है। इसलिये श्रीस्वामीजी की सेवा में निवेदन किया कि
मेरी प्रवृत्ति नहीं होती, वरन् घृणा होती है। और यह स्पष्ट है
मनुष्य उपासना उसी की करता है जिसमें उसकी प्रवृत्ति होत
और आनन्द मिलता हो। इस हेतु कि इस उपासना में मेरी प्र
नहीं और न कुछ आनन्द मिलता है, अत मैं इस उपा
की प्रतिज्ञा नहीं कर सकता यद्यपि इस घृणा की नि
के लिये स्वामीजी महाराज शास्त्रीय नियम के अनुसार युक्ति
देते रहे और लेखक उनका खण्डन करता रहा, किन्तु इस
सना में उनकी आज्ञानुसार प्रवृत्ति भी न हुई और उ
अभ्यास तो कब हो सकता था।

( १९ ) स्वामीजी ने कहा—'देखो, विरोधी देश
विद्या और भाषा ने ऐसी स्वाभाविक या अज्ञान-जन्य भा
तुम में दृढ कर दी है कि उसके विरुद्ध चलने का सकल्प
क्या वरन् चलने में घृणा करते हो, फिर महावाक्य तुममें
प्रकार प्रभाव डाल सके। और साक्षात्कार बिना महावाक्य
होता नहीं, यही वेद शास्त्र का सिद्धान्त है, जैसा कि सवि

विवरण इसका उपनिषदों के अध्ययन से प्रतीत होगा। किन्तु मैं उचित समझता हूँ कि तुम वेद पर विश्वास करके और हम पर भरोसा करके इस उपासना को करो। यद्यपि तुम उसमें प्रवृत्ति नहीं रखते, वरन घृणा रखते हो, और यह स्पष्ट है कि रोगी के लिये कटु औषधियों का प्रयोग चाव से नहीं, वरन् घृणा और कड़वेपन के साथ ही होता है, किन्तु इस हेतु कि उसका फल मधुर होता है, इसलिये बुद्धिमान पुरुष चिकित्सक पर भरोसा करके उसका सेवन करते हैं, और जो वस्तुएं स्वादिष्ट और चित्ताकर्षक हैं, वैद्य उन्हें रोगी के लिये हानिकारक बतलाते हैं। इसी प्रकार आत्मा ने अहंभावना वा अहंता को शारीरिक अन्धकारमय अंश में अनादि स्थिर कर रक्खा है, यही हानि है। और वैदिक चिकित्सा इस अहंता का त्याग कराती है, क्योंकि वेद का वास्तविक तात्पर्य यह है कि आत्मा में ही जो भौतिक पदार्थों की भावना हो रही है, यह संसार के जन्म मरण का कारण है, और जब यह भावना पलट कर आत्मा की आत्मा में ही ( जो देश काल वस्तु परिच्छेद से रहित है ) लय हो जाती है, तो संसार का जन्म-मरण नहीं होता। और यह स्पष्ट है कि जो ग्रन्थ या शिक्षाएं शारीरिक या मानसिक अथवा अज्ञान जन्य झूठी भावनाएं दृढ़ कराती हैं, और आत्म भावना में घृणा जतलाती हैं, वास्तव में चिकित्सक नहीं, चिकित्सक बने हुए हैं। आप निस्सन्देह इस उपासना को करो।'

( २० ) फलतः स्वामीजी ने इस विषय में और बहुत से उपदेश दिए जो लिखे नहीं, किन्तु अनुवादक ने इस उपासना को अस्वीकार ही किया। अन्त में उन्होंने कहा—'तुम सगुण उपासना करो, और जिसमें तुम्हारी प्रवृत्ति है उसको न करो,

जो शास्त्र उपाय बतलाता है उसके अनुसार करो। जैसे शिवोपासना, शालिग्रामशिलार्चन इत्यादि। इस हेतु कि इस प्रकार की उपासना में भी इन्हीं ग्रन्थों के कारण मूर्तिपूजा में घृणा की धारणा और निश्चय हो रहा था, उसे भी स्वीकार किया। तब स्वामीजी मुझसे अप्रसन्न हो गए और मुझको "दुष्ट" की उपाधि दी और ऐसे-ऐसे शब्द कहे जैसा कि महात्मा लोग रुष्टता के समय कहा करते हैं।

( २१ ) उस दिन सन्ध्या हो गई थी, लेखक नित्य की तरह घर पर आ गया। प्रातःकाल ही फिर उपस्थित हुआ, और निवेदन किया कि अब मेरे लिये क्या आज्ञा है, यहाँ रहूँ या कपूर्थला चला जाऊँ। कहा—"तेरे यहाँ रहने की आवश्यकता नहीं, कपूर्थला चला जा।" जब मैं दण्डवत-प्रणाम करके विदा होने लगा, तो फिर कृपापूर्वक कहा—"अच्छा, यह तो ज्ञात हो गया कि तुम हमारे ऊपर और वेद-शास्त्र के ऊपर विश्वास नहीं रखते, किन्तु तुम हमारे शास्त्रीय-विधि के अनुसार शिष्य हो चुके हो, इसलिये तुमसे आत्मिक सम्बन्ध हो चुका है। उचित है कि तुम कल के दिन ठहर जाओ। दूसरे दिन चले जाना।" निवेदन किया—"बहुत अच्छा।" कहा—"मगर अब हमारे पास न रहो, डेरे में रहो। कल ८ बजे सबेरे आ जाना।" लेखक आज्ञानुसार मकान पर चला आया।

( २२ ) लेखक तो मकान पर चला आया। उधर स्वामीजी ने मालुम होता है चिट्ठियाँ लिखकर जितने आत्मदर्शी महात्मा गंगाजी पर थे, सब को निमन्त्रित किया। प्रतिज्ञानुसार अनुसार वादक आठ बजे सबेरे स्वामीजी की शांति-कुटीर में गया, तो क्या देखा कि कुछ महात्मा शान्ति स्वभाव और पूर्ण विद्वान् विराजमान हो रहे हैं। जब मैं गया, दूर से देखकर स्वामीजी

ने मेरी ओर संकेत करके कहा—"यह वह दुष्ट आता है जिसके लिये आपको कष्ट दिया है"। तब लेखक ने जान लिया कि स्वामीजी ने मेरे ही लिये सब महात्माओं को कष्ट दिया है। निदान दण्डवत् करके लेखक भी बैठ गया और उसी प्रकार तर्क और वितर्क जो ऊपर लिख चुका हूँ होता रहा, और सब महात्माओं ने अन्त में एक स्वर से मुझसे आदेश किया—"हे प्रिय! हम सब ज्ञानीजन जो इस समय तेरे रोग के निदान के लिये एकत्रित हुए हैं, आत्मदर्शी हैं। हमको आत्मा इस प्रकार दिखाई देता है जिस प्रकार कि हाथ पर रक्खा हुआ आमलक (आँवला) दिखाई देता है, नहीं नहीं, वरन् इस प्रकार दिखाई देता है जिस तरह तुम को तुम्हारा यह भौतिक शरीर दिखाई देता है। और जिस प्रकार चतुर चिकित्सकगण चिकित्सा-विज्ञान के नियम के द्वारा शारीरिक रोगों की जाँच वा परीक्षा कर सकते हैं, इसी तरह हम आत्म चिकित्सकगण शिष्य के आत्मिक अर्थात् मानसिक रोगों की परीक्षा और चिकित्सा कर सकते हैं। आपका मानसिक रोग हम सब पर सिद्ध हुआ है कि उलटेपन का रोग और मिथ्या भावना आप में अज्ञान के अन्धकार से भी बढ कर पक्की और दृढ हो रही हैं, और अहंग्रह-उपासना के प्रयोग के सिवा आपकी इस रोग से मुक्ति दुर्लभ है। इस हेतु कि तुम समित्पाणि होकर स्वामीजी से महावाक्य श्रवण कर चुके हो, तुम्हारे लिये उचित है कि स्वामीजी के आदेशानुसार और हम सब के निश्चयानुसार तुम कुछ काल तक अहंग्रह उपासना करो और हम मत्र का जप करो, और वेद का उपनिषद् भाग विचारते रहो और महावाक्य के अर्थ विशेष रूप से मनन करते रहो। जब अहंग्रह उपासना से उलटापन टूट जायगा, तब महावाक्य के विचार से अज्ञाना

वरण उड़ जायगा। इस चिकित्सा के अतिरिक्त आपका दूसरा उपचार (इलाज) नहीं। आपको अधिकार है कि युक्तियाँ त्यागकर आप ऐसा करो चाहे न करो, जब आपकी इच्छा हो करो। उस समय ही इस सत्संग का फल जानना जब तत्त्व-साक्षात्कार अर्थात् आत्मसाक्षात्कार हो। अब तुम्हें विदा है।"

(२३) अनुवादक फिर विदा होकर चला आया और कपूर्थला में उपस्थित हो गया और श्रीमान् दीवान साहिब से वृत्तान्त निवेदन किया। दीवान साहिब ने जब निराशा पाई, कहा—"खैर, भाग्य की बात है।" अब मैं अपना हाल जो इसके पश्चात हुआ लिखता हूँ।

(२४) मुझको स्वामीजी के आदेश और उन महात्माओं के निश्चय दिलाने पर पूरा भरोसा न हुआ। इसलिए अहंग्रह-उपासना या सगुण उपासना से तो उपरामता और घृणा ही रही। पर स्वामीजी के उपदेश से यह फल अवश्य हुआ कि मैं मनोमयकोष से निकलकर आनन्दमयकोष में प्रविष्ट हो गया। अब इस स्थान पर अज्ञान के आरोपित अन्धकार के कारण अपने आपको मैं शून्य देखता हुआ अविशिष्ट तत्त्व को सबका अधिष्ठान समझता रहा, जिसको सूफी महानुभावों ने फनह् फिल्ला कहा है और संस्कृत में इसीको बाध समान अधिकरण कहते हैं, और इस अवस्था में जो महावाक्य के अर्थ मैं करता था, अपने अनुभवानुसार और पंचदशी के कर्त्ता श्री स्वामी विद्यारण्य के नियत नियमों के अनुकूल करता था, जिससे अनलहक के अर्थ भी निकलते हैं कि मैं नहीं, वरन् शेष, सब सत्य है, और इस अवस्था में मुझको यह अध्यास हो गया कि मैं शून्य मात्र हूँ, केवल शेष तत्त्व सत्यमात्र है, और मुझ में अस्तित्व, शक्ति वा प्रकृति, विद्या और बुद्धि जो कुछ है, सब

इसी सत्य से ही आरोपित है। और इस हेतु कि आरोपण या माँग में आरोपित वस्तु वास्तव में तुच्छ या मिथ्यामात्र होती है, इसलिये वास्तव में मैं अस्तित्ववान नहीं हूँ और अन्धकार या शून्यमात्र हूँ। और यह धारणा इसलिये मुझको हो गई कि आनन्दमय कोष में जो स्वामीजी के उपदेश से प्रवेश हो चुका था अज्ञान जन्य कल्पना से अपने आपको केवल अन्धकार और केवल मिथ्यारूप देखता सा हो गया, जो अवस्था वास्तव में अज्ञान की है।

( २५ ) इस अवस्था में मुझको एक विचित्र अद्वैतवाद का तत्त्व अनुभव हुआ, अर्थात् सत्यस्वरूप कर्त्ता अनुभव होता, और आत्मा यत्र तत्र मालूम होता था वरन् प्रत्येक वस्तु में जो क्रियामाणता देखता था, उसे सत से प्रेरित देखता, और प्रत्येक वस्तु को कुछ में से कुछ को कारण और कुछ को कर्म या कर्मफल देखता, और इन पर सूफी महानुभावों ने कर्मों की एकता का सरल किया है। और इसके विचित्र विचित्र अवस्थाएँ दिखाई दीं जिनका विस्तृत विवरण बहुत है। अन्तिम परिणाम यह हुआ कि मैं अपने आपको जीवित ही मृतक ( जिन्दा ही मुर्दा ) समझता था।

( २६ ) शास्त्रीय विधि के अनुसार भजन पाठ में तो प्रवृत्ति नहीं थी, केवल संध्या मात्र एक काल करता था, किन्तु गुरु नानकजी की वाणी बड़े अनुराग के साथ पढ़ा करता था, और इसी का पाठ भी करता था क्योंकि यह वाणी प्रायः मेरी अवस्था के अनुकूल थी। जैसे—"क्या जाना क्या करसी प्यू, मेरा थरथर कँपे वाला ज्यू।" इस प्रकार के शब्द बहुत आनन्द दिया करते थे और इस हेतु कि उक्त अवस्था में फँसा हुआ था, काल्पनिक ईश्वर का भय और उसका प्रभाव जमाए हुए

वरण उड़ जायगा । इस चिकित्सा के अतिरिक्त आपका दूसरा उपचार (इलाज) नहीं । आपको अधिकार है कि युक्तियाँ त्यागकर आप ऐसा करो चाहे न करो, जब आपकी इच्छा हो करो । उस समय ही इस सत्संग का फल जानना जब तत्त्व-साक्षात्कार अर्थात् आत्मसाक्षात्कार हो । अब तुम्हें विदा है ।"

(२३) अनुवादक फिर विदा होकर चला आया और कपूर्थला में उपस्थित हो गया और श्रीमन् दीवान साहिब से वृत्तान्त निवेदन किया । दीवान साहिब ने जब निराशा पाई, कहा—"खैर, भाग्य की बात है ।" अब मैं अपना हाल जो इसके पश्चात् हुआ लिखता हूँ ।

(२४) मुझको स्वामीजी के आदेश और उन महात्माओं के निश्चय दिलाने पर पूरा भरोसा न हुआ । इसलिए अहंग्रह-उपासना या सगुण उपासना से तो उपरामता और घृणा ही रही । पर स्वामीजी के उपदेश से यह फल अवश्य हुआ कि मैं मनोमयकोष से निकलकर आनन्दमयकोष में प्रविष्ट हो गया । अब इस स्थान पर अज्ञान के आरोपित अन्धकार के कारण अपने आपको मैं शून्य देखता हुआ अविशिष्ट तत्त्व को सबका अधिष्ठान समझता रहा, जिसको सूफी महानुभावों ने फनह फ़िल्ला कहा है और संस्कृत में इसीको बाध समान-अधिकरण कहते हैं, और इस अवस्था में जो महावाक्य के अर्थ मैं करता था, अपने अनुभवानुसार और पंचदशी के कर्त्ता श्री स्वामी विद्यारण्य के नियत नियमों के अनुकूल करता था, जिससे अनलहक के अर्थ भी निकलते हैं कि मैं नहीं, वरन् शेष, सब सत्य है, और इस अवस्था में मुझको यह अध्यास हो गया कि मैं शून्य मात्र हूँ, केवल शेष तत्त्व सत्यमात्र है, और मुझ में अस्तित्व, शक्ति या प्रकृति, विद्या और बुद्धि जो कुछ है, सब

इसी सत्य से ही आरोपित है। और इस हेतु कि आरोपण या माँग मे आरोपित वस्तु वास्तव में तुच्छ या मिथ्यामात्र होती है, इसलिये वास्तव में मैं अस्तित्ववान नहीं हूँ और अन्धकार या शून्यमात्र हूँ। और यह धारणा इसलिये मुझको हो गई कि आनन्दमय कोष मे जो स्वामीजी के उपदेश से प्रवेश हो चुका था अज्ञान जन्य कल्पना से अपने आपको केवल अन्धकार और केवल मिथ्यारूप देखता सा हो गया, जो अवस्था वास्तव में अज्ञान की है।

( २५ ) इस अवस्था मे मुझको एक विचित्र अद्वैतवाद का तत्त्व अनुभव हुआ, अर्थात् सत्यस्वरूप कर्ता अनुभव होता, और आत्मा यत्र तत्र मालूम होता था, वरन् प्रत्येक वस्तु में जो क्रियामाणता देखता था, उस सत मे प्रेरित देखता, और प्रत्येक वस्तु का कुछ मे से कुछ को कारण और कुछ को कर्म या कर्मफल देखता, और इस पर सूफी महानुभावों ने कर्मों की एकता का संकेत किया है। और इससे विचित्र विचित्र अवस्थाएँ दिखाई दीं जिनका विस्तृत विवरण बहुत है। अन्तिम परिणाम यह हुआ कि मैं अपने आपको जीवित ही मृतक ( जिन्दा ही मुर्दा ) समझता था।

( २६ ) शास्त्रीय विधि के अनुसार भजन पाठ में तो प्रवृत्ति नहीं थी, केवल सन्ध्या मात्र एक काल करता था, किन्तु गुरु नानकजी की वाणी बड़े अनुराग के साथ पढ़ा करता था, और इसी का पाठ भी करता था, क्योंकि यह वाणी प्रायः मेरी अवस्था के अनुकूल थी। जैसे—"क्या जाना क्या वरसा प्यू, मेरा थरथर कँपे वाला ज्यू।" इस प्रकार के शब्द बहुत आनन्द दिया करते थे और इस हेतु कि अन्नमय अवस्था मे फँसा हुआ था, काल्पनिक ईश्वर का भय और उसका अपना प्रभाव जमाए हुए

था, वरन् इन्हीं दिनों में मैंने उर्दू-भाषा में जपर्जा में एक टिप्पणी देखी जो सब मेरी उस अवस्था की साक्षी देती थी।

( २७ ) उधर स्वामीजी की चिट्ठियाँ भी महामान्य श्रीमान दीवानजी महोदय के नाम आया करती थीं, और उनमें प्रायः मुझको "दुष्ट" शब्द से स्मरण किया जाता था कि उस दुष्ट का हाल भी लिखिएगा। इसी प्रकार लगभग सात मास मैं इसी आनन्दमय कोष में बद्ध रहा।

( २८ ) स्वामीजी से उपदेश लेने का जो वृत्तान्त मैंने लिखा है, यह उस वृत्तान्त से पहिले का है जो दीवान महोदय तीर्थ यात्रा के निमित्त काशीजी पधारे थे और लेखक उनके साथ था, जिसका वृत्तान्त पहले लिख चुका हूँ। किन्तु जब काशीजी से श्रीमान् दीवानजी महोदय लौट आए और फिर श्रीगंगाजी पर पधारे और स्वामीजी की सेवा में दर्शन की प्रार्थना की। स्वामीजी ने कहा कि आज कागज का एक साफ तख्ता भेज दो, हम उस पर कुछ लिखकर आपको दर्शन के समय शिक्षा देंगे, कदाचित् आपको ब्रह्म-साक्षात्कार हो जाय। अतः तत्काल एक तख्ता कागज नौकर के हाथ से भेज दिया गया। परन्तु विचार यह था कि आज ही दर्शन करके रुड़की जा रहें। किन्तु जब स्वामीजी ने उस दिन दर्शन देने से इनकार किया और कल के लिये वादा किया, तब चिन्ता हुई कि क्या किया जाय। अन्त में निश्चय हुआ कि आज डेरा रवाना कर दिया जाय, केवल दो आदमी रख लिये जायँ। सवेरे दर्शन करके डेरे में आ मिलेंगे और वैसा ही किया गया।

( २९ ) प्रातःकाल ही स्वामीजी की सेवा में उपस्थित हुए। अनुवादक साथ में था। देखते ही आदेश हुआ, इस दुष्ट को क्यों साथ लाए ? और मुझको दो चार खोटी खरी भी सुनाई।

अन्त में आज्ञा की यह हुई हम दूसरी कुटिया में चला जाय, और अकेले मेरे पास रहें। अत में आज्ञानुसार दूसरी कुटिया में अलग जा बैठा और दीवान महोदय को कुछ कुछ शिक्षा दी, किन्तु उन्हें आत्मसाक्षात्कार न हुआ। दीवान महोदय बुद्धिमान पुरुष थे, उनको दुखित करना उचित न समझ, जैसा वह कहते रहे, अच्छा-अच्छा के शब्द से उन्हें प्रसन्न रखता। उसके बाद मेरी सिफ़ारिश की कि आप उसको भी अब समझा देंगे, तो समझ जायगा। उसका अपराध क्षमा करें।

(३०) स्वामीजी ने दीवानजी महोदय की सिफ़ारिश स्वीकार कर ली और मुझको भी फिर बुलाया गया। किन्तु दीवान महोदय ने मुझे फ़ाज़ली में समझा दिया था, इसलिये जो कुछ उन्होंने शिक्षा दी, मैं चाहते या न चाहते हुए अथवा जाने वा अनजाने उसे सब "ठीक ठीक" कहता रहा, और उनको क्षमा कराके विदा हुआ। मार्ग में भी यही विचार उत्पन्न हुआ—"भला तत्त्व-साक्षात्कार इस कलियुग में कहाँ है, यों ही य साधू लोग बहकाते हैं।" इस हेतु कि दीवान महोदय बहुत सतोगुणी प्रकृति के हैं कहा उस बुढ़िया की कहानी स्मरण करो जो मुट्ठी भर सूत के बदले में यूसुफ़ के खरीदारों में इतिहास में दर्ज हुई। *क्या आनन्द है कि हम भी दर्शनाभिलाषियों में तो हैं।*

(३१) संक्षेप में यह कि इस प्रकार की ब्रह्मजिज्ञासा और लग्न में अनुवादक की यह दशा थी। किन्तु वेदान्त का विचार और परमहंसों का सत्संग नहीं छोड़ना था। अन्त में कुछ दिन बाद मुझको वकालत का पद रियासत से मिला और श्रीमान् दीवान महोदय के चरणसेवा से वियोग हुआ। पाँच छे वर्ष के पश्चात् जो दीवान महोदय के दर्शन लाभ हुए, तो दीवान महोदय की चित्त की अवस्था बहुत उन्नत प्रतीत हुई। वह

मुझे एकान्त कमरे में ले गए और किवाड़े बन्द कर लिये, और अश्रुपूर्ण नेत्रों से मेरी ओर दृष्टिपात किया किन्तु कुछ कह न सके। तब निवेदन किया "यह क्या बात है।" कहा—"हे प्रिय! मुझको आत्म-साक्षात्कार का प्रकाश लाभ हुआ, अत्यन्त आनन्द में हूँ वर्णन नहीं कर सकता। निवेदन किया, "तब भी कुछ तो वर्णन कीजिए"। कहा—"क्या वर्णन करूँ, जो कुछ दिखाई देता है, अनन्त-सा है, और मैं ही ब्रह्म हूँ। जो कुछ परमहंस लोग कहते रहे सब सत्य था।"

(३२) निवेदन किया गया, "यह अवस्था आपको किस प्रकार प्राप्त हुई?" कहा—"यह तो आपको ज्ञात ही है कि मैं नित्यनियम के पश्चात् प्रायः गुरु ग्रंथ साहब का पाठ करता हूँ। एक पवित्र मुहूर्त में जो एकान्त में पाठ कर रहा था, वह शास्त्रों का श्लोक जब मेरे पाठ में आया, तो यह अवस्था मुझ पर आच्छादित हो गई। अब प्रतिक्षण यही अवस्था विद्यमान है, जो मैं कुछ नहीं कह सकता।" अस्तु। इस विषय में कुछ बात-चीत होकर मैं लौट आया।

(३३) श्रीमान् दीवान महोदय के इस अवस्था में दर्शन करने का मुझ पर यह प्रभाव हुआ कि मुझ में दर्शनाभिलाषा की अग्नि अधिक प्रचण्ड हो गई क्योंकि यद्यपि लगन प्रथम ही से अधिक थी, किन्तु साधुओं पर विश्वास नहीं आता था कि झूठ बोलते हैं, साक्षात् क्या होता था। अब जो दीवान महोदय ने प्रमाणित किया, तो यह विचार उत्पन्न हुए कि "मैं और दीवान महोदय दोनों साक्षात्कार के अभिलाषी थे, और पहिले दीवान महोदय भी मेरी तरह इनकार करते थे। अब यह प्रमाणित करते हैं और इनके दर्शन करने से उनके भीतर महादर्शन के आनन्द की गन्ध भी प्राप्त हुई है, इससे परमहंसों की वाणी सत्य है।"

(३४) फिर विचार किया गया कि श्रीमान् दीवान महोदय ने प्रायः कमण्डल में, जैसा कि गृहस्थ आश्रम में वेद शास्त्रों की आज्ञा है, पूर्ण पालना की है, यही कारण है कि उनका अन्तःकरण पवित्र था, साक्षात्कार हो गया, और मेरा अवश्य अन्तःकरण मलीन है, इस कारण इतनी शास्त्र की शिक्षा प्राप्त हो। पर भी यह अवस्था प्राप्त नहीं हुई। और स्वामीजी का वचन और उन महात्माओं की व्यवस्था भी स्मरण हुई कि मेरे रोग का निदान भी हो चुका है, किन्तु मैंने उनकी आज्ञा का पालन नहीं किया है, इसपर कटिबद्ध होना चाहिये। फलतः मैंने फिर चाहते हुये या न चाहते हुये, अथवा जाने या अनजाने, विवश होकर अन्तःकरण में अहंग्रह-उपासना आरम्भ कर दी, और उपनिषदों का विचार आरम्भ कर दिया जैसा कि मुझे महात्माओं ने आज्ञा दी थी।

(३५) जब लगभग दो वर्ष मैं इस उपासना और कृत्य में लगा रहा, वास्तव में उलटापन बहुत जीर्ण हो गया और घृणा जाती रही। एक दिन शुभ मुहूर्त में अरण्य में पूर्ववत् यही छान्दोग्योपनिषद् जिसका अनुवाद अब होगा, विचार रहा था, प्रजापति के उपदेश में जो यह श्रुति इन्द्र के लिये उपदिष्ट है कि जो "यह नेत्र में दीप्तमान हो रहा है, यही आत्मा है", मानो अनुवादक के प्रति उपदेश था, मुझ पर तुरीय अवस्था आ गई और लगभग आध घंटा मैं शान्त, देश, काल, वस्तु परिच्छेद से रहित और परम ज्योति स्वरूप हो गया। तात्पर्य यह कि इस श्रुति के विचार में अज्ञान का आवरण मुझ पर से उठ गया और आत्मा का साक्षात्कार हो गया, और अहं ब्रह्मास्मि का निश्चय हुआ।

(३६) जब मैं इस अवस्था से निकला, तो फिर उसकी चर्चा सुगम हो गई और उसी चर्चा में तत्काल वह दशा हो

सकता है, इसलिये हम श्वेतकेतु के एक प्राचीन आख्यान का जो सामवेद में छान्दोग्य उपनिषद् के छठे प्रपाठक में लिखा है, अनुवाद करते हैं, जिससे ज्ञात होगा कि उसने अपने पिता अरुणी ऋषि से, जिन्हें उद्दालक ऋषि भी कहते हैं, शिक्षा द्वारा ही ब्रह्मदर्शन किया। यदि यही बात होती कि हाथ में हाथ देकर पूर्ण गुरू ब्रह्ममार्ग में पहुँचा दिया करते, तो उद्दालक भी अपने पुत्र के लिये वैसा ही कर सकता। परन्तु उसने ऐसा नहीं किया, अपितु शिक्षा द्वारा नव बार महावाक्य का उपदेश दिया, तब उसे ब्रह्मसाक्षात्कार हुआ। यही कारण है कि वेदान्तवेत्ता पुरुष ने बारम्बार यह सिद्ध किया है कि ब्रह्मसाक्षात्कार महावाक्य के श्रवण से ही होता है। चाहे वह ज्ञानी मनुष्य से सुना जाय, चाहे देवता से, इसी को संस्कृत में श्रवण कहते हैं।

( ४२ ) ऋषि मुनियों में यही सिद्धान्त है कि श्रवण से ही आत्मसाक्षात्कार होता है जैसा कि श्वेतकेतु को अपने पिता अरुणि ऋषि से हुआ। अब उस घटना को कान धर कर सुनो।

( ४३ ) हे प्रिय! सृष्टि के आरम्भ में एक श्वेतकेतु नाम का बालक ऋषि कुल में उत्पन्न हुआ, जो अपने माता-पिता का बहुत प्यारा था और उनके दुलार के कारण ही शिक्षा से रहित होकर खेला कूदा करता था, इसलिये वह आवारा हो गया। इसी कारण से वह लड़कों के साथ व्यर्थ समय नष्ट किया करता था।

( ४४ ) जब वह १२ वर्ष की आयु का हुआ, तो यज्ञोपवीत संस्कार से रहित रहा, क्योंकि ऋषि कुल में वह संस्कार शास्त्रीय विधान के अनुसार तभी होता है जब वह ब्रह्मचर्य करे। किन्तु वह पूर्ववत् आवारा था, इसलिये उसने यज्ञोपवीत

त्कार के योग्य गुण नहीं हो सकते थे। ब्रह्मचर्य वह पहिला आश्रम है कि जिसमें विद्या का ज्ञान सीखना पड़ता है।

(४५) उसकी आवारा गर्दी ऐसी अनुचित थी कि कभी तो वह घर में भोजन करता और कभी करता ही न था, वन में आवारा लड़कों के साथ दिन भर घूमा करता था। वह ऐसा दुष्ट स्वभाव निकला कि अपनी आयु के लड़कों, स्त्रियों और बूढ़े ब्राह्मणों को वरन अन्धों गौओं को व्यर्थ गाली गलौज, छेड़-छाड़ और मार-पीट करके घरको भाग जाता था।

(४६) जब वह बारह बरस का हो गया, तब वह एक बार किसी कारण से अपने पिता अरुणी ऋषि के पास गया और पिता के सन्मुख विनय पूर्वक खड़ा हो गया। पिता ने उसे आवारा और अशिष्ट समझ रक्खा था, उस समय जो इस में विनय और सौम्यता के लक्षण दृष्टिगोचर हुए, तो ऋषि ने समझा कि यदि इस समय मैं इसको कुछ शिक्षा दूं तो कदाचित् लाभ कारिणी हो।

(४७) ऋषिजी ने कहा "हे पुत्र! तुम बचपन में लाडले थे, इसी कारण आवारा निकले, और यह दोष अपराध तुम्हारा नहीं वरन पहिले तुम्हारी माता का है और फिर मेरा है, क्योंकि गार्हस्थ्य नीति के अनुसार बच्चों के पालन में पहिले माता को उचित है कि तीन वर्ष तक बातचीत और खेल कूद में भी समुचित शिक्षा दे, वरन वह बच्चे को लोरियाँ भी उसी प्रकार की सुनावे जैसी कि ज्ञानी विज्ञानी पुरुषों ने नियत की हैं। और जब वह बोलने लगे, तो उस समय उससे इस प्रकार बातचीत की जाय जिससे वह सुसभ्य हो जाये और बातचीत करने की सभ्यता सीख जाय। और खेल कूद के लिये उसे उतनी ही आज्ञा दे कि जिसमें उसका शारी-

उत्पन्न होते हैं। यह जो नीति शास्त्र में लिखा है यह मिथ्या नहीं है, वरन् सत्य है, और इसका प्रमाण या उदाहरण तुम ही हो, जो हमारे ऋषि कुल में उत्पन्न होकर भी निकम्मे निकले।

(५२) हे पुत्र! ऋषियों का यह कथन है कि जो माता पिता अपनी सन्तान को मोह के कारण लाड प्यार करते हैं और उनकी शिक्षा नहीं करते वह माता पिता वास्तव में अपनी सन्तान के शत्रु ही हैं, क्योंकि उस दुलार के कारण सन्तान में जोउपर्युक्त दुष्टगुण उत्पन्न हो जाते हैं वह लोक और परलोक की सत्यानाशी (बरबादी) का हेतु हो जाते हैं। इस लोक में जो उनको शूद्रों की पंक्ति में स्थान मिलता है और वह गधा तथा बैल इत्यादि पशुओं की भाँति मजदूरी और बोझा ढोने के काम में लाया जाता है और परलोक में नरक में प्रविष्ट होता है।

(५३) हे पुत्र! जो लड़का अपने माता पिता का उपदेश नहीं ग्रहण करता और शिक्षा रहित रहता है, जब वह युवा हो जाता है, तो संसार में उसको राज्याधिकारियों का भय होता है, क्योंकि फौजी लोग उसको निर्गुण और अज्ञानी समझ कर बेगार में पकड़ लेते हैं और यदि वह अज्ञानी होने के कारण राज्य-नियम के विरुद्ध होता है तो मैजिस्ट्रेट उसको वारण्ट से पकड़ लेता है और जब तक उसकी जाँच-पड़ताल होती है वह हवालात में रहता है। यदि अपराध सिद्ध हो गया, तो उसे जेलखाने में कैद करता है और मृत्यु के पश्चात् यमदूत उसको पकड़ कर धर्मराज के सामने ले जाते हैं और नरक में बन्दी होता है। इसकारण मूर्ख को लोक-परलोक में कष्ट, दुःख और शोक के सिवाय कुछ भी प्राप्त नहीं होता।

(५४) हे पुत्र! हम ऋषियों के कुल में इतना जेलखाने

का भय नहीं जितना कि नरक का भय है। क्योंकि जेलखानों में प्राय राजा लोग सफाई और सजावट रखते हैं और उचित आहार भी देते हैं, केवल शिर और मुँह मुँड़वाकर पैर में जंजीर डाल कर कड़ा मिहनत करना जेलखान का कष्ट है, किन्तु नरक में यमदूत सफाई नहीं रखते वरन् उलटे मल, अग्नि और पीप की कोठरिया रखते हैं और जैसा-जैसा पापी होता है, वैसी-वैसी मल की कोठरियों अथवा अग्निमय कोठरियों म ले जाते हैं। इसलिये इसका सर्वापकुल मे अधिक भय है।

( ५५ ) सर्वपकुल मे भी जो हमारा उत्तम कुल है, इतना भय नरक का नहीं है जितना मूर्खता और अज्ञान का। क्योंकि श्रुतिभगवती आत्महत्यारे को नरक का भय नहीं देती, वरन् सूर्य रहित अधतम लोक का भय देती है। अर्थात् जो लोग अपने आत्मा को नहीं जानते, वही अपने आत्मा के हता हैं। और आत्महत्या का पाप यही है कि वह अन्धतम अर्थात घोर अन्धकार मे रहते हैं। अत अन्धतम लोक अर्थात् अज्ञान का भय हमारे मुख्य कुल में सबकी अपेक्षा अधिक है और तुम अभी जीवित ही अज्ञान मे हो। शोक है कि मुझ जैसे उद्दालक ऋषि का पुत्र अविद्या नरक में ग्रस्त है। कदापि ऐसे अज्ञान में न रहो, शीघ्र यज्ञोपवीत-संस्कार को करके ब्रह्मचर्य और विद्या को उपार्जन करो।

( ५६ ) हे पुत्र! नीति शास्त्र की विधियों की उपेक्षा करके वरन् पुत्र मोह में ग्रस्त होकर इतना हमने तुमको लाड किया कि जिसके कारण तुम १२ वर्ष की आयु तक भी संस्कार रहित, अनाचारी, निकृष्ट ब्राह्मण से हमारे कुल में दिखाई देते हो। किन्तु अब मैं मोह और प्रेम को त्याग करता हूँ और तुमको सचेत करता हूँ कि तुम शीघ्र ब्रह्मचर्य आश्रम को प्राप्त हो।

